**बिखरे मन की समस्याएँ :**

बहुत बार सुना करता हूँ, लोग कहते हैं—"मन उखड़ा-उखड़ा-सा हो रहा है, मन कहीं लग नहीं रहा है, किसी बात में रस नहीं आ रहा है"—इसका मतलब क्या है ? कभी-कभी मन बेचैन हो जाता है, तो आपलोग इधर-उधर घूमने निकल जाते हैं—चलो, मन को कहीं बहलाएँ। मतलब इसका यह हुआ कि मन कहीं लग नहीं रहा है, इसलिए आपको बेचैनी है, परेशानी है। इधर-उधर घूमकर कैसे भी समय बिताना चाहते हैं।

एक सज्जन हैं, जिन्हें कभी-कभी रात को नींद नहीं आती है, तो बड़े परेशान होते हैं, खाट पर पड़े-पड़े करवटें बदलते रहते हैं, कभी बैठते हैं, कभी घूमते हैं, कभी लाइट जलाते हैं, कभी अंधेरा करते हैं। यह सब परेशानी इसलिए है कि नींद नहीं आती है, और नींद इसलिए नहीं आती कि मन अशान्त है, उद्विग्न है। जिस मन को शान्ति नहीं मिलती, वह ऐसे ही करवटें बदलता रहता है, इधर-उधर भटकता-फिरता है। परेशान और बेचैन दिखाई देता है। ये सब बिखरे मन की समस्याएँ हैं, मन की गाँठें हैं, जिन्हें खोले बिना, सुलझाए बिना चैन नहीं पड़ सकता।

**काम में रस पैदा कीजिए :**

प्रश्न यह है कि मन की गाँठें कैसे खोलें ? मन को नींद कैसे दिलाएँ ? बिखरे हुए मन को शान्ति कैसे मिले ? इसके लिए एक बड़ा सुन्दर उदाहरण प्रस्तुत है

वैदिक-परम्परा में वाचस्पतिमिश्र का बहुत ऊँचा स्थान है। वेदान्त के तो वह महान् आचार्य हो गए हैं, यों सभी विषयों में उनकी लेखनी चली है, वे सर्वतन्त्र स्वतन्त्र थे, उनकी कुछ मौलिक स्थापनाओं को आज भी चुनौती नहीं दी जा सकती है। उनके सम्बन्ध में कहा जाता है कि वे विवाह से पूर्व ही वेदान्तदर्शन के शांकर भाष्य पर टीका लिख रहे थे। विवाह हो गया, फिर भी वे अपने लेखन में ही डूबे रहे। रात दिन उसी धुन में लगे रहे, सन्ध्या होते ही पत्नी आती, दीपक जला जाती, और वे अपने लिखने में लगे रहते। एकबार तेल समाप्त होने पर दीपक बुझ गया, अंधेरा हो गया तो लेखनी रुकी। पत्नी आई और तेल डालकर दीपक फिर से जलाई। तब वाचस्पति ने आँखें उठाकर उस दीपक के प्रकाश में पत्नी की ओर देखा। देखने पर पाया कि पत्नी का यौवन ढल चुका था, काले केश सफेद होते जा रहे थे। वाचस्पति मिश्र सहसा बोल उठे— "अरे ! यह क्या ? मुझे तो ध्यान ही नहीं रहा कि मेरा विवाह हो गया है, और तुम तो बूढ़ी भी हो गई।"

सोचिए, यह कैसी बात है ? आप कहते हैं, काम में मन नहीं लगता है। और, एक वह वाचस्पति मिश्र थे कि यौवन बीत गया, पर उन्हें पता भी नहीं रहा कि विवाह किया भी है या नहीं ? यह बात और कुछ नहीं, काम में आनन्द की बात है ! रस की बात है। अपने कर्म में उसे इतना आनन्द आया कि वह तल्लीन हो गया। मन में रस जगा कि वह कर्म के साथ एकाकार हो गया। फिर न कोई विकल्प ! न कोई चंचलता और न किसी तरह की थकावट !

इंग्लैण्ड के एक डाक्टर के सम्बन्ध में भी कहा जाता है कि वह जनहित के लिए जीवन भर किसी महत्त्वपूर्ण खोज में लगा रहा। बुढ़ापे में किसी एक मित्र ने उससे पूछा—आपकी संतान कितनी है ?

डाक्टर ने बड़ी सजीदगी से कहा—मित्र ! तुमने भी क्या खूब बात दिखाई ! मुझे तो कभी शादी करने की याद ही नही आई !

ये बातें मजाक नही हैं जीवन के मूलभूत सत्य है। जिन्हें अपने काम मे आनन्द आ जाता है उन्हे चाहे जितना भी काम हो थकावट महसूस नही होती। समय बीतता जाता है पर उन्हे पता नही चलता। जीवन मे वे कभी विक्षिप्तता का अनुभव नही करते उनका मन विकल्पो से परेशान होकर कभी करवटें नही बदलता। आपको मालूम होना चाहिए कि मन मे विकल्प थकावट बेचैनी तब तभी आती है जब कर्म मे रस नही आता। इन विकल्पो को भगाने के लिए और कोई साधना नही है सिवाय इसके कि मन को कर्म के रस से भरा दिया जाए।

रस का स्रोत श्रद्धा

हमारे यहाँ रत्नत्रय की चर्चा आती है। दर्शन ज्ञान और चारित्र। दर्शन सबसे पहला रत्न है यह साधना की मुख्य आधारभूमि है। दर्शन का अर्थ है—श्रद्धा ! निष्ठा ! श्रद्धा मन को रस देती है कर्म मे आनन्द जगाती है। आप कुछ भी कर रहे हैं यदि उस कर्म मे आपकी श्रद्धा है तो उसमे आपको अवश्य रस मिलेगा अवश्य आनन्द आएगा। कर्म करते हुए आपका मन मुरझाया हुआ नही रहेगा प्रफुल्लित हो उठेगा चूँकि श्रद्धा रस का स्रोत है आनन्द का उत्स है।

अत मेरे दृष्टिकोण से कर्म से पहले कर्म के प्रति श्रद्धा जगनी चाहिए। यदि मैं आपसे पूछूं कि—अहिंसा पहले होनी चाहिए या अहिंसा के प्रति श्रद्धा पहले होनी चाहिए ? सत्य पहले हो या सत्य के प्रति श्रद्धा पहले हो ? तो आप क्या उत्तर देंगे ? बात अचकचाने की नही है और हमारे लिए तो बिल्कुल नही चूंकि यहाँ तो पहला पाठ श्रद्धा का ही पढाया जाता है। स्पष्ट है कि अहिंसा तभी अहिंसा है जब उसमे श्रद्धा है सत्य तभी सत्य है, जब उसमे श्रद्धा है। यदि श्रद्धा नही है तो अहिंसा हिंसा हो जाती है किन्तु यह बिल्कुल स्पष्ट है कि यदि अहिंसा मे श्रद्धा और निष्ठा नही है तो वह अहिंसा एक पालिसी या कूटनीति हो सकती है पर जीवन का सिद्धान्त और आदर्श कभी नही बन सकती। श्रद्धा के बिना अहिंसा और सत्य की साधना कदापि नहीं हो सकती। गांधीजी कष्ट एव सकट के झझावातो मे जेल के सीकचो मे भी आनन्द अनुभव करते थे मुस्कराते रहते थे। वह आनन्द उन्हे कहाँ से प्राप्त होता था ? बाहर से या भीतर से ? भीतर मे जो आनन्द का अमृत सरोवर था वह श्रद्धा ही थी। अहिंसा और सत्य की श्रद्धा थी इसलिए वे सकट मे भी अपनी साधना से आनन्द प्राप्त करते रहते थे। इसलिए मैने आप से कहा—श्रद्धा हमारे जीवन मे रस का स्रोत है आनन्द का उत्स है।

मित्र और भगवान् एक श्रद्धा है

आप जीवन मे किसी को मित्र बनाते हैं और फिर उस मैत्री का आनन्द प्राप्त करते हैं। मित्र बनाने का अर्थ क्या है ? आप मित्र कहे जाने वाले व्यक्ति मे अपना विश्वास स्थिर करते है उसके भीतर श्रद्धा का रस डालते हैं और फिर उसका विश्वास एव श्रद्धा का आनन्द उठाते हैं प्रसन्नता प्राप्त करते हैं। पति-पत्नी क्या है ? केवल दैहिक सम्बन्ध ही पति-पत्नी नही है। पति-पत्नी एक भाव है एक विश्वास है एक श्रद्धा है। पहले एक

दूसरे मे अपना विश्वास स्थापित किया जाता है, श्रद्धा का रस एक-दूसरे के हृदय मे डाला जाता है और फिर उससे आनन्द एव उल्लास प्राप्त किया जाता है। गुरु-शिष्य और भक्त-भगवान् के सम्बन्ध भी और कुछ नही, केवल एक भाव है। श्रद्धा है, तो गुरु है, भाव है, तो भगवान् हैं, 'भावे हि विद्यते देव'—भाव मे ही भगवान् है। यदि भाव नही हैं, तो भगवान् कही नहीं है।

ईश्वर के लिए, ब्रह्म के लिए जब जिज्ञासा उठी कि वह क्या है ? तो उत्तर मिला "रसो वै स रसह्येवाय लब्ध्वाऽऽनन्दी भवति"[1]—वह ईश्वर रसरूप है। तभी तो मनुष्य जहाँ कही भी रस पाता है, तो उसमे निमग्न हो जाता है। आनन्दस्वरूप बन जाता है।

### मन को रस दीजिए

मेरा आशय यह है कि कर्म मे पहले रस जागृत होना चाहिए। सत्कर्म में जब रस जगता है, तो आनन्द की उपलब्धि होती है और तब भगवज्ज्योति के दर्शन होने लगते हैं। फिर प्रत्येक सत्कर्म भक्ति एव उपासना का रूप ले लेता है, आनन्द का स्रोत बन जाता है, जिससे निरन्तर हमारा मन अक्षय आनन्द प्राप्त करता रहता है।

मन को बिना रस दिए यदि कोई चाहे कि उसे किसी कार्य मे लगा दें, तो यह सम्भव नही है। मधुमक्षिका को जब रस मिलेगा, तो वह फूलो पर आएगी, मँडराएगी। यदि रस नही मिलेगा, तो आप कितना ही निमन्त्रण दीजिए, वह नही आएगी।

मधुमक्षिका की बात हम बहुत पहले से कहते आये हैं, पर राजगृह के चातुर्मास मे मैंने इसे बहुत निकट से एव बारीकी से देखा। हम प्रात वैभारगिरि पर्वत पर ध्यान-साधना के लिए वेणुवन में से होकर जाते थे। वेणुवन महावीर एव बुद्ध के युग मे बाँसो का एक विशाल वन था और अब उसे फूलो का बगीचा बना दिया गया है। हाँ, प्राचीन इतिहास की कड़ी को जोड़े रखने के लिए, अब भी उसे 'वेणुवन' ही कहते हैं, और नाम की सार्थकता के लिए दस-पाँच बाँस भी लगा रखे हैं। मैंने वहाँ देखा कि मधु-मक्खियाँ पहले फूलो पर ऊपर-ऊपर उड़ती हैं, गुनगुनाती हैं, रस खोजती हैं, फिर किसी फूल पर आकर बैठती हैं। और जब रस मिलने लगता है, तो बिल्कुल मौन! शान्त! ऐसा लगता कि फूल के भीतर लीन-विलीन होती जा रही हैं, बिलकुल निष्पन्द। निश्चेष्ट।

हमारा यह मन भी एक तरह से मधुमक्षिका ही है। इसे सत्कर्म के फूलो मे जबतक रस नही मिलेगा, तबतक वह उनके ऊपर ही ऊपर मँडराता रहेगा, भटकता रहेगा, गुनगुनाता रहेगा। किन्तु जब रस मिलेगा, तब उसकी सब गुनगुनाहट बन्द हो जाएगी, वह कर्म मे लीन होता चला जाएगा, एकरस, एक आत्मा बन जाएगा। समस्त विकल्प समाप्त हो जाएँगे और आनन्द का अक्षय सागर लहरा उठेगा।

### विकल्पों को एकसाथ मिटाएँ

साधक के सामने कभी कभी एक समस्या आती है कि वह विकल्पो से लड़ने का प्रयत्न करते-करते कभी-कभी उनमें और अधिक उलझ जाता है। वह एक विकल्प को मिटाने

---

१ तैत्तिरीय उपनिषद्, २।७

जाता है कि दूसरे सौ विकल्प मन पर छा जाते हैं सौ को मिटाने की कोशिश करता है, तो दूसरे हजार विकल्प खड़े हो जाते हैं और इस तरह साधक इस संघर्ष में विजयी बनने की जगह पराजित हो जाता है। वह निराश हो जाता है और उसे साधना नीरस प्रतीत होने लगती है। मैंने प्रारम्भ में कहा है— मन के साथ झगड़ने का संघर्ष करने का तरीका गलत है, संघर्ष करके मन को कभी भी वश में नहीं किया जा सकता विकल्पों का कभी अन्त नहीं किया जा सकता।

कल्पना कीजिए—खेत में धान के पौधे लहलहा रहे हैं और उन पर पक्षी आ रहे हैं तो उन्हें एक-एक करके यदि उड़ाने का प्रयत्न हो तो कबतक उड़ाया जा सकता है? एक चिड़िया को यदि उड़ाने गये तो पीछे दस आ जाएगी। उन्हें तो किसी एक धमाके से ही उड़ाना होगा और एक साथ ही उड़ाना होगा।

यह मन एक वट वृक्ष है इस पर काम क्रोध मोह माया अहंकार रूपी विकल्पों की असंख्य असंख्य चिड़िया बैठी हैं यदि उन्हें हम एक एक करके उड़ाने का प्रयत्न करते रहें तो वे कभी भी नहीं उड़ सकेंगी। उनके लिए तो बन्दूक का एक धमाका ही करना पड़ेगा कि सब एक ही साथ उड़ जाएं। बन्दूक के धमाके की बात ही मन को रस में डुबो देने की बात है। यदि मन रस में डूब जाता है, तो विकल्प समाप्त हो जाते हैं वह भी एक ही साथ।

जीवन में यदि आप दान देते हैं सेवा करते हैं अध्ययन करते हैं या और कुछ भी सत्कर्म करते हैं तो उसमें आनन्द प्राप्त करने का प्रयत्न कीजिए। आनन्द तब मिलेगा जब उसमें आपकी श्रद्धा होगी आपके मन में उस सत्कर्म के प्रति रस होगा। जिसे आप गहरी दिलचस्पी कहते हैं वह रस ही तो है। जब रस उमड़ पड़ेगा तो न विकल्पों का डर रहेगा न मन की चंचलता की शिकायत रहेगी। तन अपने आप सत्कर्म में लग जाएगा और उसके आनन्द में विभोर हो उठेगा। फिर न किसी प्रेरणा की अपेक्षा रहेगी न उपदेश की। बस अपने आप सब अपेक्षाएं पूर्ण होती जाएंगी। और आप जीवन में अपार आनन्द और शान्ति का अनुभव करने लगेंगे। कहा भी है कि— यह जाना गया है कि आनन्द ही ब्रह्म है। आनन्द से ही सब भूत उत्पन्न होते हैं। उत्पन्न होने के बाद आनन्द से ही जीवित रहते हैं और अन्त में आनन्द में ही विलीन हो जाते हैं।

* * * *

---

१ आनन्दो ब्रह्मेति व्यजानात्।
आनन्दाद्ध्येव खल्विमानि भूतानि जायन्ते
आनन्देन जातानि जीवन्ति
आनन्दं प्रयन्त्यभिसंविशन्ति।—तैत्तिरीय उपनिषद् ३।६

किंतु जीवन की यथार्थ स्थिति अपने मे कुछ और ही है। जैन परिभाषा के अनुसार भोजन पान वस्त्र पात्र एव निवास आदि सब भोगोपभोग की सीमा मे आते हैं। अत जैन दर्शन ने इस सम्बन्ध मे स्पष्ट निर्णय दिया है कि जीवन मे उसी भाँति भोगोपभोग का त्याग आवश्यक है जो मर्यादाहीन अनैतिक दूषित एव अनावश्यक हो। जीवन की मूलभूत आवश्यकताओ का विश्लेषण करना आवश्यक है और जो मर्यादाप्रधान नैतिक निर्मल एव आवश्यक भोगोपभोग हो उनका भी अनासक्त भाव से उपभोग होना चाहिए। नैतिक बाह्य भोग भी अन्तरग मे अनासक्त दृष्टि रहने से एक प्रकार का अभोग ही अर्थात् त्याग ही बन जाता है। यही भोग और त्याग का वास्तविक निष्कर्ष है सूत्रत राग-द्वेष की तीव्रता कम करने का ही जनधर्म का उपदेश है। और यही वह मार्ग है जिस पर चलकर साधक भोग से उपभोग की ओर बढ सकता है कर्म से अकर्म की ओर अग्रसर हो सकता है।

भारतवर्ष का एक शाश्वत विचार चला आया है कि आत्मा शुद्ध बुद्ध निर्मल और निर्विकारस्वरूप है। वही ईश्वर या परमात्मा है। उसे कही भी विकारी पापी या दोषी से लिप्त नही कहा गया है। प्रश्न होता है कि जब आत्मा एकदम निर्मल स्वरूप है तो फिर काम क्रोध लोभ मात्सर्य अहकार आदि दुर्गुण के कीडे कहाँ से आ गए ? ये सब वैभाविक परिणतियाँ है। द्रव्य सग्रह मे आचार्य नेमीचन्द्र ने कहा है—

"मग्गण गुण ठाणे हिंवे
चोद्दस हुन असुद्ध णया
सब्बे सुद्धाऽसुद्ध णया।

जब-जब जीवो के भेदो की गिनती करता हूँ एकेन्द्रिय बेइन्द्रिय आदि तथा मन वाले और बिना मन वाले—इन भेदो की ओर जब जाता हूँ तो तीर्थङ्कर तक भी अशुद्ध ही प्रतीत होते हैं। जहाँ पर मोक्ष मे केवल पल भर की ही देरी हो वहाँ की स्थिति मे भी अशुद्धि ही दृष्टिगोचर होती है।। गुणठाणो की दृष्टि वहाँ भी चलती है और एक से चौदह गुणस्थान तक अर्थात् मोक्ष से पहले तक की स्थिति अशुद्ध ही प्रतीत होती है। वहाँ तक सभी ससारी जीव है और जो ससारी है वे सब बद्ध हैं और बद्धता का अर्थ ही है—कर्म का आत्मा के साथ सम्पर्क। जबतक कर्म आत्मा के साथ चिपके हुए है तबतक आत्मा पूर्ण मुक्त नही पूर्ण शुद्ध नही। और इस दृष्टि से भी यह बात ठीक प्रतीत होती है कि यदि अशुद्धता नही है तो गुणस्थान कहाँ टिकेंगे। गुणस्थानो का भी विभाजन आत्मा की क्रमिक विशुद्धि के आधार पर ही किया गया है। यदि चौदहवें गुणस्थान को छोडने से पहले पूर्णशुद्धि हो गई तो फिर गुणस्थान की कोई सीमा नही रही। अत चौदहवें गुणस्थान वालों को भी मुक्त होना बाकी रहता है। इस प्रकार अशुद्ध नय से सारा ससार के प्रपचो भाव विभावो और भाव मन के उत्कर्ष-पूर्व के आधार पर देखें तो कही दर्शन मोह, कहीं चारित्र मोह कही ज्ञानावरण कहीं दर्शनावरण आदि का खेल देखने को मिलेगा और उससे भी परे आयु गोत्र आदि कर्म का।

इसी उपर्युक्त विचार को यदि हम शुद्ध नय की दृष्टि से देखने का प्रयत्न करें तो सभी विकल्पो विभावो और प्रपचो से परे हमे शुद्ध निर्मल आत्मा के दर्शन होंगे।

एकेन्द्रिय, निगोद से लेकर पंचेन्द्रिय आदि समस्त चेतना जगत् में शुद्ध आत्मतत्त्व की अमर ज्योति स्थित है, पापी, दुराचारी और परमाधार्मिक तथा नरक की अग्नि में जलने वाले नैरयिकों में भी आत्मा का शुद्ध रूप दिखाई पड़ता है। भगवान् महावीर ने कहा है कि—प्रत्येक प्राणी में आत्मा की अनन्त शक्तियाँ, अमित उज्ज्वलता छिपी है। इसीलिए उन्होंने कहा कि इस दृष्टि से सब आत्माएँ एक समान हैं—

'एगे आया'

इसे संग्रह नय की भाषा में 'आत्मा एक है,' कहा है। इसी दृष्टि से मंत्रद्रष्टा ऋषियों ने यह उद्घोष किया—

"एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति"

'सत्' आत्मा एक ही है, शुद्धि, शान्ति, सामर्थ्य आदि गुण की अपेक्षा से संसार की कोई भी आत्मा एक-दूसरे से भिन्न नहीं है। यह आत्मा का शुद्ध रूप देखने का दृष्टिकोण है।

यही प्रश्न सन्त तुलसीदासजी ने रामचरित मानस की आदि में मंगलाचरण में भी उठाया है कि—नमस्कार किसको करें? ब्रह्मा, विष्णु, महेश और सम्प्रदायों के अनेकानेक देवताओं में किसको चुनें और किसको छोड़ें? और, जब अन्तरात्मा की शुद्धता की प्रतीति हुई, तो प्रत्येक प्राणि में यही विराट् शुद्धता उन्हें दिखलाई पड़ी और तत्काल ही अपने प्रश्न का उत्तर उन्होंने स्वयं दे दिया—

"सिया राममय सब जग जानी।<br>करऊँ प्रणाम जोरि जुग पानी॥"

इस चौपाई में एक विराट् सत्य का उद्घाटन उन्होंने कर दिया है। उन्होंने सर्वत्र और सभी आत्माओं में सीताराम का दर्शन किया। राम और सीता के बिना उन्हें कोई भी आत्मा दिखलाई नहीं पड़ी, कहीं भी उन्होंने रावण या कुम्भकरण का दर्शन नहीं किया, हर आत्मा राम और सीता के उज्ज्वल रूप से जगमगाती दिखलाई दी।

जैनों के द्वारा जब नमस्कार करने का प्रश्न उठा, तो, विचार किया गया। किसी एक या अनेक तीर्थंकर, परमात्मा या भगवान् पर जाकर बुद्धि नहीं रुकी। उन्होंने कहा कि—'णमो अरिहंताणं' इसी एक पद में समस्त भूत, भविष्यत् और वर्तमान के अरिहंतों का नमस्कार हो गया। नहीं तो कितने अरिहंतों का अलग-अलग नाम गिनाते या किसको नमस्कार करते और किसको छोड़ते? किसका नाम पहले लेते और किसका पीछे? इस प्रकार अनेक विवादग्रस्त प्रश्न उपस्थित हो जाते जिनमें नमस्कार का भाव ही तिरोहित हो जाता। इसी प्रकार इसके आगे 'णमो सिद्धाणं' में भूत, वर्तमान और भविष्यत् के सभी सिद्धों को, 'णमो आयरियाणं' में सभी आचार्यों को, 'णमो उवज्झायाणं' में सभी उपाध्यायों को और 'णमो लोए सव्व साहूणं' में लोक के समस्त साधुओं को नमस्कार कर लिया गया। उसमें यह भी भेद नहीं किया गया कि जैन या किसी विशेष सम्प्रदायों के ही आचार्यों, उपाध्यायों और साधुओं को नमस्कार हो, बल्कि इस नमस्कार में सभी सम्प्रदायों और पंथों के आचार्य, उपाध्याय और साधु सम्मिलित हो गए। किसी का कोई भेद इसमें नहीं किया गया। कुछ लोग इसे जैनों अरिहंतों, सिद्धों, आचार्यों, उपाध्यायों और साधुओं तक ही सीमित कर लेते हैं, किन्तु यह तो विचारों को सही रूप में न समझने के कारण होता है।

वास्तव मे अनन्त तो अन्दर की ज्योति है जो किसी बाडे वेष या पन्थ ग्रन्थ या सम्प्रदाय मे बन्द नही है। जो धर्म किसी बाडे वेष या पन्थ मान्यता और क्रियाकाण्डो मे बन्द हो जाता है, वह धर्म जड और निस्तेज हो जाता है। धर्म का प्रकाश आत्मा मे होता है वेष मे नही वेष की भुलभुलैया मे हम धर्म के शुद्ध स्वरूप को यदि नही पहचानते तो यह ठीक नही।

## ज्ञानमया ही आत्मा

भारतीय दर्शन मे एकमात्र चार्वाक दर्शन को छोडकर शेष समस्त दर्शन आत्मा की सत्ता को स्वीकार करते है और आत्मा के अस्तित्व मे विश्वास रखते हैं। यद्यपि आत्मा के स्वरूप के प्रतिपादन की पद्धति सबकी भिन्न भिन्न है पर इसमे जरा भी शका नही है कि वे सब समवेत स्वर मे आत्मा की सत्ता को स्वीकार करते है। भारतीय दर्शनो मे आत्मा के स्वरूप के प्रतिपादन मे सबसे अधिक विवादास्पद प्रश्न यह है कि ज्ञान आत्मा का निज गुण है अथवा आगन्तुक गुण है। न्याय और वैशेषिक दर्शन ज्ञान को आत्मा का असाधारण गुण स्वीकार करते है पर उनके यहाँ वह आत्मा का स्वाभाविक गुण न होकर आगन्तुक गुण है। उक्त दर्शनो के अनुसार जब तक आत्मा की ससारी अवस्था है तब तक ज्ञान आत्मा मे रहता है परन्तु मुक्त अवस्था मे ज्ञान नष्ट हो जाता है। इसके अतिरिक्त उक्त दर्शनो की मान्यता यह भी है कि ससारी आत्मा का ज्ञान अनित्य है पर ईश्वर का ज्ञान नित्य है। इसके विपरीत साख्य और वेदान्त दर्शन ज्ञान को आत्मा का निज गुण स्वीकार करते है। वेदान्त दर्शन मे एकदृष्टि से ज्ञान को ही आत्मा कहा गया है। एक शिष्य अपने गुरु से पूछता है— गुरुदेव! किमात्मिका भगवतो व्यक्ति ? इसके उत्तर मे गुरु कहता है— 'यदात्मको भगवान्। शिष्य फिर पूछता है— किमात्मको भगवान् ? गुरु उत्तर देता है— ज्ञानात्मको भगवान्। वेदान्तशास्त्र के इस प्रश्नोत्तर से स्पष्ट प्रतीत हो जाता है कि वेदान्त आत्मा को ज्ञान रूप ही मानता है। वेदान्त के अनुसार ज्ञान आत्मा का निज गुण ही है।

जैन-दर्शन मे आत्मा के लक्षण और स्वरूप के सम्बन्ध मे अत्यन्त सूक्ष्म गम्भीर और व्यापक विचार किया गया है। आत्मा जैन-दर्शन का मूल केन्द्र बिन्दु रहा है। जैन-दर्शन म अभिमत नव पदार्थ सप्त तत्त्व षट द्रव्य और पञ्च अस्तिकाय मे जीव एव आत्मा ही मुख्य है। आगम युग से लेकर और आज के तर्क युग तक जैन आचार्यों ने आत्मा का विश्लेषण प्रधान रूप से किया है। आचार्य कुन्दकुन्द के अध्यात्मग्रन्थ तो प्रधानतया आत्म स्वरूप का ही प्रतिपादन करते है। तर्क युग के जैनाचार्य भी तर्को के विकट वन मे रहते हुए भी आत्मा को भूले नही हैं। यदि जैन दर्शन मे से आत्मा के वर्णन को निकाल दिया जाए तो जैन दर्शन मे अन्य कुछ भी शेष नही बचेगा। इस प्रकार जैन दर्शन ने अपनी सम्पूर्ण शक्ति आत्म-स्वरूप के प्रतिपादन मे लगा दी है। अत जैन दर्शन और जैन संस्कृति का प्रधान सिद्धान्त है—आत्मस्वरूप का प्रतिपादन और आत्मस्वरूप का विवेचन।

आत्म-तत्त्व ज्ञान स्वरूप है। कुछ आचार्यों ने कहा है कि आत्मा ज्ञानवान् है। इसका अर्थ यह रहा कि आत्मा अलग है और ज्ञान अलग है। इसीलिए आत्मा ज्ञान नही बल्कि ज्ञानवान है। इस कथन मे द्वैत भाव की प्रतीति स्पष्ट होती है। इस कथन मे ज्ञान अलग पडा रहता है और आत्मा अलग रहती है। जिस प्रकार आप कहते है कि यह व्यक्ति

धन वाला है, तो इसका अर्थ यह हुआ—व्यक्ति अलग है और धन अलग है। वह व्यक्ति धन को पाने से धन वाला हो गया और जब उसके पास धन नही रहेगा, तो धन वाला भी नही रहेगा। इस कथन मे द्वैत दृष्टि स्पष्ट रूप से झलकती है। जैन दर्शन की भाषा में इस द्वैत-दृष्टि को व्यवहार नय कहा जाता है। निश्चय नय की भाषा मे आत्मा ज्ञानवान है, ऐसा नही कहा जाता है, वहाँ तो यह कहा जाता है कि आत्मा ज्ञायक-स्वभाव है, आत्मा ज्ञाता है। इसका अर्थ यह हुआ कि—ज्ञान ही आत्मा है। जो कुछ ज्ञान है, वही आत्मा है और जो कुछ आत्मा है, वह ज्ञान ही है। यह शुद्ध निश्चय नय का कथन है। शुद्ध निश्चय नय की दृष्टि मे आत्मा को ज्ञानवान नही कहा जाता, बल्कि ज्ञानस्वरूप ही कहा जाता है। भगवान् महावीर ने 'आचाराग सूत्र' मे स्पष्ट रूप मे प्रतिपादित किया है, कि "जे आया से विन्नाये जे विन्नाये से आया।" इसका अभिप्राय यह है, कि जो आत्मा है वही विज्ञान है। इसका तात्पर्य यह हुआ कि आत्मा स्वय ज्ञान-स्वरूप है। ज्ञान के बिना उसकी कोई स्थिति नही है। जैन दर्शन के महान् दार्शनिक आचार्य अमृतचन्द्र ने कहा है—"आत्मा ज्ञान, स्वय ज्ञान, ज्ञानादन्यत् करोति किम् ?" आत्मा साक्षात् ज्ञान है और ज्ञान ही साक्षात् आत्मा है। आत्मा ज्ञान के अतिरिक्त कुछ भी नही करती है। आत्मा और ज्ञान दो नहीं, एक ही है। जब आत्मा ज्ञान को ही करती है और ज्ञान के अतिरिक्त अन्य कुछ नही करती, तब इसका अर्थ यह होता है कि एक ज्ञान-गुण मे ही आत्मा के अन्य समस्त गुणो का समावेश कर लिया गया है।

जब आत्मा ज्ञान का स्वरूप है, तब आत्मा को निर्मल करने का अर्थ है, ज्ञान को निर्मल करना और ज्ञान को निर्मल करने का अर्थ है, आत्मा को निर्मल करना। शास्त्रो मे इसलिए कहा गया है कि मानव ! तू अपने ज्ञान को निर्मल बना, अपने ज्ञान को स्वच्छ बना और जब तेरा ज्ञान निर्मल और स्वच्छ हो जाता है, तब तेरे अन्य समस्त गुण निर्मल और स्वच्छ हो जाते हैं। ज्ञान को निर्मल बनाने का अर्थ क्या है ? ससार मे अनन्त पदार्थ हैं, ससार के उन पदार्थों मे चेतन पदार्थ भी हैं और जड पदार्थ भी हैं। उन पदार्थों को जानना ही ज्ञान का काम नही है। किसी भी पदार्थ मे, किसी भी प्रकार का परिवर्तन करना ज्ञान का काम नही है। ज्ञान का काम तो केवल इतना ही है कि जो पदार्थ जिस रूप मे स्थित है, उसे उसी रूप मे जान ले। कल्पना कीजिए, किसी कमरे मे दीपक जला दिया गया है, तो दीपक का काम यह है, कि वह जलता रहे और अपना प्रकाश फैलाता रहे। रात भर भी यदि कोई व्यक्ति उस कमरे मे न आए और काम न करे, तब भी दीपक जलता ही रहेगा। उस कमरे मे कोई आए अथवा न आए, दीपक का काम है, उस कमरे को प्रकाशित करते जाना। कोई पूछे उससे कि क्यों व्यर्थ मे अपना प्रकाश फेंक रहे हो ? जब तुम्हारे प्रकाश का कोई उपयोग नही हो रहा है, तब क्यो अपना प्रकाश फैला रहे हो ? यहाँ तो कोई भी नही है, जो तुम्हारे प्रकाश का उपयोग कर सके। दीपक को भाषा नही है। अगर उसके पास भाषा होती तो वह कहता कि मुझे इससे क्या मतलब ? कोई मेरा उपयोग कर रहा है, अथवा नही कर रहा है, इससे मुझे कोई प्रयोजन नही है। मेरा अपना काम है, जलते जाना और प्रकाश फैलाते जाना ही मेरा स्वभाव है। किसी भी पदार्थ को अन्दर लाना या बाहर निकालना मेरा काम नही है, परन्तु जो पदार्थ जिस रूप मे स्थित है, उसे उसी रूप मे प्रकाशित कर देना ही मेरा अपना काम है। जो सिद्धान्त दीपक का

है वही सिद्धान्त ज्ञान का भी है। ज्ञान पदार्थ को प्रकाशित करता है किन्तु पदार्थ मे किसी प्रकार का परिवर्तन करना ज्ञान का अपना कार्य नही है। ज्ञान एक गुण है और उसका अपना काम क्या है ? अपने ज्ञेय को जानना। ससार मे जितने भी पदार्थ हैं वे सब ज्ञान के ज्ञेय है और ज्ञान उनका ज्ञाता है। ज्ञान अनन्त है क्योंकि ज्ञेय अनन्त है परन्तु ज्ञान जब तक अवरुद्ध है तब तक वह अनन्त को नही जान सकता और जब उसका आवरण हट जाता है तब वह असीम और अनन्त बन जाता है।

आचाराग सूत्र मे एक ध्वनि आई है कि जो ज्ञाता है वही आत्मा है और जो आत्मा है वही ज्ञाता है।

जे आया से विण्णाया जे विण्णाया से आया।

आत्मा ज्ञानस्वरूप है। चेतना आत्मा का गुण है। जहाँ आत्मा का अस्तित्व नही वहाँ ज्ञान का भी अस्तित्व नही। जहां लक्ष्य है वही लक्षण है। जहाँ लक्षण है वही लक्ष्य है। लक्ष्य और लक्षण कभी अलग-अलग नही रह सकते। जैसे सूर्य और प्रकाश कभी अलग-अलग नही किए जा सकते। जहा अग्नि है वही उष्णता है, जहां मिश्री है वही मिठास है। जहाँ आत्मा है वहाँ ज्ञान है।

ससार के पदार्थों का ठीक-ठीक विश्लेषण करने पर यह पता चलता है कि गुण और गुणी एक-दूसरे से कभी भी अलग-अलग नही हुए और न कभी होगे ही। दीपक की लौ और दीपक की लौ का प्रकाश कभी एक-दूसरे से अलग नही रह सकते उसी प्रकार आत्मा और आत्मा का ज्ञान कभी एक-दूसरे को छोड कर नही रह सकते। दोनो मे उभयमुखी व्याप्ति है।

आत्मा और ज्ञान का सम्बन्ध एकपक्षीय सम्बन्ध नही उभयपक्षीय है। जहाँ जहाँ आत्मा है, वहाँ-वहाँ ज्ञान है और जहाँ-जहाँ ज्ञान है वहाँ-वहाँ आत्मा भी अवश्य है। सैद्धान्तिक दृष्टि से यह ज्ञान और आत्मा का उभयपक्षीय सम्बन्ध है। ज्ञान कभी आत्मा से अलग नही हो सकता चाहे ससारदशा हो या मुक्तदशा। चू कि ज्ञान और आत्मा का वियोग होने का मतलब ही है—चेतन का जड हो जाना। और यह कभी नही हुआ है न ही हो सकेगा। इसलिए यह सिद्ध है कि आत्मा ज्ञानस्वरूप है। ज्ञान आत्मा का आत्मभूत स्वरूप है।

चेतना का केन्द्र

वेदान्त मे कहा गया है—विज्ञान ब्रह्म विज्ञान ही ब्रह्म है परमात्मा है। और उसके आगे कहा है—'तत्त्वमसि'—तू वह है। अर्थात् तू ही ज्ञान है और तू ही परमात्मा है। भारतीय दर्शन की यह विशेषता रही है कि यह शरीर इन्द्रिय और मन तथा उसके विकल्पो के घने जगल के बीच भी आत्मा के स्वरूप की पहचान कर लेता है। शरीर इन्द्रिय और मन के चक्रवात के बीच भी वह जड और चेतन का भेद स्पष्ट झाँक लेता है। यद्यपि प्रकट मे जितनी भौतिक क्रियाएं चलती हैं सब इन्ही शरीर आदि की चलती है। अत साधारण दृष्टि से देखने वाला इन्हे ही आत्मा का स्वरूप समझ लेता है। परन्तु यह सत्य नही है। यह सब विकृतियाँ आत्मा के औपचारिक धर्म हैं मूल धर्म नही हैं।

जब लोहा अग्नि मे पहुँचकर लाल हो जाता है तब यदि कोई उसका स्पर्श करता है तो स्पर्श करने वाले का हाथ जल जाता है। अब यदि कोई उससे पूछता है कि

कैसे जल गए, तो यही उत्तर मिलता है कि लोहे के गोले को छूने से हाथ जल गया। किन्तु इस उक्ति मे दार्शनिक दृष्टि से सत्य नही है। हाथ लोहे से नही, किन्तु उसके कण-कण मे जो अग्नितत्त्व व्याप्त हो गया है, उस अग्नितत्त्व से जला है। जब लोहे के गोले से अग्नि तत्त्व निकल जाता है, और वह बिल्कुल ठडा हो जाता है, तब उसी लोहे के गोले को छूने से हाथ नही जलता। उक्त उदाहरण का स्पष्ट अर्थ है कि जलानेवाली अग्नि है, लोहे का गोला नही, अग्नि और लोहे का सम्बन्ध होने के कारण दाहक्रिया का लोहे के गोले मे आरोप कर दिया है। यही बात दूध और घी के द्वारा जलने पर है। दूध और घी से कोई नही जलता। जलता है अन्दर की अग्नि से। इसी प्रकार रागद्वेष आदि की विकृतियो का आत्मा मे विचार किया जाता है, वस्तुत ये आत्मा की अपनी निजी विकृतियाँ नही हैं।

इन्द्रिय और मन आदि के माध्यम से जो ज्ञान होता है, उसके सम्बन्ध मे इससे उलटी स्थिति है। ज्ञान आत्मा का स्वरूप है इन्द्रिय आदि का नही। इन्द्रियज्ञान, मनोज्ञान आदि जो कहा जाता है, वह आत्मा के ज्ञान का इन्द्रिय आदि मे उपचार है। शरीर, इन्द्रिय आदि मे जबतक चैतन्य तत्त्व व्याप्त रहता है, तबतक उसकी क्रियाएँ शरीर के अग-प्रत्यगो के माध्यम से परिलक्षित होती रहती हैं। लोहे के गोले के उदाहरण मे यह स्पष्ट किया था कि वह लौहखण्ड अग्नि का आधार जरूर था, किंतु जलाने की क्रिया और उसमे व्याप्त ताप उसका निजगुण या क्रिया नही, बल्कि उसी अग्नितत्त्व के गुण थे। अत अग्नि और लोहे के परस्पर एक-दूसरे की सगति एव सहावस्थान हो जाने के कारण व्यवहार भाषा मे जलाने की क्रिया का आरोप लोहे पर किया गया, न कि उस अग्नि तत्त्व पर, जो कि उसके मूल मे स्थित था। वास्तव मे लौहतत्त्व एव अग्नितत्त्व की सगति हो जाने पर भी दोनों की सत्ता अलग-अलग है। यही बात शरीर, इन्द्रियाँ मन और आत्मा के सम्बन्ध मे चरितार्थ होती है। शरीर, इन्द्रियाँ और मन की जो चैतन्य क्रियाएँ होती हैं, वे उनकी अपनी नही होकर आत्मा की हैं। आत्मा ही उनकी सचालिका है, किन्तु आरोप से उन्हे आत्मा से सम्बन्धित न कर शरीर, इन्द्रिय और मन से सम्बन्धित कर लिया जाता है। चिन्तन, मनन करने की क्रियाएँ आत्मा की है, परन्तु हम उनकी क्रियाओ का आरोप व्यवहार दृष्टि से मन पर करते हैं। दर्शनशास्त्र का यह ध्रुव सिद्धान्त है कि जड की क्रियाएँ जड होती हैं और चेतन की क्रियाएँ चेतन होती है। चेतन की क्रिया जड नही कर सकता, और जड की क्रिया चेतन नही कर सकता। इसलिए यह स्पष्ट हुआ कि हम जिस चेतनाशक्ति का दर्शन कर रहे हैं, वह आत्मा की ही शक्ति है। आत्मा ज्ञानस्वरूप है, ज्ञानमय है—इस बात को भारत का प्रत्येक अध्यात्मवादी दर्शन स्वीकार करता है। भगवान् महावीर ने भी यही कहा था—जो आत्मा है, वही विज्ञाता है। और जो विज्ञाता है वही आत्मा है। यही बात वेदान्त दर्शन कहता है—विज्ञान ही ब्रह्म है। मन, शरीर और इन्द्रियो से आत्मा को इस प्रकार अलग किया गया है, जैसे दूध से मक्खन को। आत्मा के साथ उनका सम्बन्ध है अवश्य, किन्तु वह दूध और मक्खन का सम्बन्ध है, जो समय पर विच्छिन्न हो सकता है। आत्मा अनादिकाल से अपना स्वरूप भूल कर इनकी भूलभुलैयो मे भटक रही है। वह जानती हुई भी अनजान बन रही है। विश्वस्वरूप का, अनन्तानन्त पदार्थों का ज्ञाता और द्रष्टा होते हुए भी अज्ञान के अन्धेरे मे पडी है, मिथ्यात्व के जगल मे भटक रही है।

**जेएग जाणइ**

हमारा पुरुषार्थ सबसे पहले अपने स्वरूप को जानने में लगना चाहिए। उपनिषद काल के एक आचार्य ने अपने शिष्य से पूछा था कि संसार का वह कौनसा तत्त्व है, जिस एक के जान लेने पर सब कुछ जाना जा सकता है—एकस्मिन् विज्ञाते सर्वमिद विज्ञात भवति। शिष्य ने गुरु से ही पूछ लिया भगवन्—आप ही बतलाइए वह कौनसा तत्त्व है जिस एक के जान लेने पर सब कुछ जान लिया जाता है। गुरु ने शिष्य में जिज्ञासा पैदा की और फिर उसका समाधान भी दिया। चूँकि जिज्ञासा का यदि समाधान न हो तो वह फिर शंका का रूप धारण कर लेती है। गुरु ने शिष्य का समाधान किया—आत्मनि विज्ञाते सर्वमिद विज्ञात भवति'—एक आत्मा को जान लेने पर ही सब कुछ जान लिया जाता है। विश्व की अनन्त वस्तुओं का एक एक करके यदि ज्ञान प्राप्त किया जाय तो अनन्तकाल तक भटकते रहने पर भी सब ज्ञान प्राप्त नहीं हो सकेगा। किन्तु उस एक परम तत्त्व को जान लेने पर सब ज्ञान प्राप्त हो जाता है।

आचारांग सूत्र में श्रमण भगवान् महावीर ने इस सम्बन्ध में बहुत ही सुन्दर सिद्धान्त का प्रतिपादन किया है—

> जे एगं जाणइ से सव्वं जाणइ।
> जे सव्वं जाणइ से एगं जाणइ।

जो एक को जानता है वह सबको जानता है और जो सबको जानता है वह एक को जानता है। इस कथन का अभिप्राय यह है कि जिसने एक भी पदार्थ का पूर्ण ज्ञान कर लिया उसने समस्त विश्व को जान लिया। क्योंकि जो किसी भी एक पर्यायों को पूर्ण रूप में जान लेता है वह अनन्त ज्ञानी होगा। अनन्त ज्ञानी में सब कुछ को जानने की शक्ति होती है। किसी भी एक पदार्थ के अनन्त धर्मों और उसकी अनन्त पर्यायों को जानने का अर्थ यह होता है कि उसने सम्पूर्ण पदार्थ को पूर्ण रूप से जान लिया है। किसी भी पदार्थ को पूर्ण रूप से जानने का सामर्थ्य केवल ज्ञान के अतिरिक्त किसी भी ज्ञान में नहीं है। अतः केवल ज्ञान ज्ञान का पूर्ण विकास है। वह अनन्त है इसीलिए उसमें अनन्त को जानने की शक्ति है।

जैन दर्शन के अनुसार पुद्गल भी अनन्त है और जीव भी अनन्त है। एक द्रव्य की अपेक्षा भी अनन्तत्व माना गया है। जैसा कि पहले कहा जा चुका है संसार का प्रत्येक पदार्थ अपने आप में अनन्त है क्योंकि प्रत्येक पदार्थ में अनन्त धर्म होते हैं और एक-एक धर्म की अनन्त पर्याय होती है। प्रश्न यह है कि एक साथ अनन्त पदार्थों का ज्ञान कैसे होता है और वे अनन्त पदार्थ भी कैसे? अनन्त भूतकाल के अनन्त भविष्यकाल के और अनन्त वर्तमानकाल के? और क्या एक-एक पदार्थ में अनन्त-अनन्त गुण विद्यमान हैं और एक-एक गुण अनन्त-अनन्त पर्याय हैं? अनन्त पर्याय वर्तमान काल की अनन्त पर्याय भूत काल की और अनन्त पर्याय भविष्य काल की है। पदार्थ की अनन्त पर्याय कैसे होती हैं इसको समझने के लिए एक उदाहरण लीजिए। आपके सामने एक वृक्ष है और उस एक वृक्ष में हजारों-हजार पत्ते हैं। उनमें से एक पत्ता लीजिए। जिस पत्ते को आप इस वर्तमान क्षण में देख रहे हैं क्या भूतकाल में भी वह वैसा ही था और क्या भविष्यकाल में भी वह वैसा ही रहेगा? यदि आपको दर्शनशास्त्र का थोड़ा सा भी परिज्ञान है तो आप यह नहीं

कह सकते कि यह पत्ता जिसे आप वर्तमान क्षण में प्रत्यक्ष देख रहे हैं, भूतकाल में भी ऐसा ही था और भविष्यकाल में भी ऐसा ही रहेगा। एक पत्ता जब जन्म लेता है, तब उसका रूप और वर्ण कैसा होता है? उस समय उसके रूप अथवा वर्ण को ताम्र कहा जाता है फिर धीरे-धीरे वह हरा हो जाता है और फिर धीरे-धीरे वह एक दिन पीला पड जाता है। ताम्रवर्ण, हरितवर्ण और पीतवर्ण एक ही पत्ते की ये तीन अवस्थाएँ बहुत स्थूल हैं। इनके बीच की सूक्ष्म अवस्थाओ का यदि विचार किया जाए, तो ताम्र से हरित तक हजारों लाखों अवस्थाएँ हो सकती हैं और हरित से पीत तक करोडों अवस्थाएँ हो सकती हैं। वस्तुतः यह हमारी परिगणना भी बहुत ही स्थूल है। जैन-दर्शन के अनुसार तो उसमे प्रतिक्षण परिवर्तन आ रहा है, जिसे हम अपनी चर्मचक्षुओं से देख नहीं सकते। कल्पना कीजिए, आपके समक्ष कोमल कमल के शतपत्र एक के ऊपर एक गड्डी बना कर रक्खे हुए हों, आपने एक सूई ली और एक झटके में उन्हें बींध दिया। नुकीली सूई एक साथ एक झटके में ही कमल के शतपत्रों को पार कर गई। पर सूक्ष्मता से देखा जाए, तो सूई ने पत्ते को क्रमशः ही पार किया है, किन्तु यह कालगणना सहसा ध्यान में नही आती। शत-पत्र कमल-भेदन में कालक्रम की व्यवस्था है, किन्तु उसकी प्रतीति हमें नहीं होने पाती है। और फिर पत्ते में केवल वर्ण ही नहीं होता, वर्ण के अतिरिक्त उसमे गन्ध, रस और स्पर्श आदि भी रहते हैं किन्तु जब हम नेत्र के द्वारा पत्ते को देखते है, तब उसके रूप का ही परिज्ञान होता है। जब हम उसे सूँघते है, तब हमे उसकी गन्ध का ही परिज्ञान होता है, रूप का नहीं। जब हम उसको अपनी जिह्वा पर रखते हैं, तब हमको उसके रस का ही परिज्ञान होता है, वर्ण और गन्ध का नहीं। जब हम उसे हाथ से छूते हैं, तब हमे उसके स्पर्श का ही ज्ञान होता है, वर्ण, गन्ध और रस का नहीं। जब हम तज्जन्य शब्द को सुनते है, तब शब्द का ही हमे ज्ञान होता है, वर्ण गन्ध, रस और स्पर्श का नही फिर हम यह कैसे दावा कर सकते हैं कि हमने नेत्र से पत्ते को देखकर उसके सम्पूर्ण-रूप का ज्ञान कर लिया। जब तक हमारा ज्ञान सावरण है, तब तक हम किसी भी वस्तु के सम्पूर्ण रूप को जान नही सकते। सावरण ज्ञान खण्ड-खण्ड में ही वस्तु का परिज्ञान करता है। वस्तु का सम्पूर्ण ज्ञान तो एकमात्र निरावरण केवल ज्ञान मे ही प्रतिबिम्बित हो सकता है। इसलिए एक आचार्य ने कहा है—

"दर्पण-तल इव सकला प्रतिफलति पदार्थ-मालिका यत्र।"

जिस प्रकार दर्पण के सामने आया हुआ पदार्थ उसमे प्रतिबिम्बित हो जाता है, उसी प्रकार जिस ज्ञान में अनन्त-अनन्त पदार्थ युगपद झलक रहे हों, वह ज्ञान केवल ज्ञान है। केवल ज्ञान आवरण रहित होता है। उसमे किसी प्रकार का आवरण नही रह पाता। अतः पदार्थ का सम्पूर्ण रूप ही उसमे प्रतिबिम्बित होता है। दर्पण मे जब किसी भी पदार्थ का प्रतिबिम्ब पडता है, तब इसका अर्थ यह नही होता कि पदार्थ दर्पण बन गया अथवा दर्पण पदार्थ, बन गया। पदार्थ, पदार्थ के स्थान पर है और दर्पण, दर्पण के स्थान पर। दोनो की अपनी अलग-अलग सत्ता है। दर्पण मे बिम्ब के प्रतिबिम्ब को ग्रहण करने की शक्ति है और बिम्ब मे प्रतिबिम्ब होने की शक्ति है। इसीलिए दर्पण मे पदार्थ का प्रतिबिम्ब पडता है। केवल ज्ञान में पदार्थ को जानने की शक्ति है, और पदार्थ मे ज्ञान को ज्ञेय बनने का स्वभाव है। जब ज्ञान के द्वारा किसी पदार्थ को जाना जाता है, तब इसका अर्थ यह नहीं होता कि ज्ञान

पदार्थ बन गया है अथवा पदार्थ ज्ञान बन गया है। ज्ञान ज्ञान की जगह है और पदार्थ पदार्थ की जगह है। दोनों को एक समझना एक भयंकर मिथ्यात्व है। ज्ञान का स्वभाव है जानना और पदार्थ का स्वभाव है ज्ञान के द्वारा ज्ञात होना। केवल ज्ञान एक पूर्ण और निरावरण ज्ञान है। इसीलिए उसमें संसार के अनन्त पदार्थ एक साथ झलक जाते हैं। और एक पदार्थ के अनन्त अनन्त पर्याय भी एक साथ झलक जाते हैं। इसीलिए आचार्यजी ने यह कहा है कि संसार की सम्पूर्ण पदार्थमालिका केवल ज्ञानी ज्ञान में प्रतिक्षण प्रतिबिम्बित होती रहती है। केवल ज्ञान अनन्त होता है, इसीलिए उसमें संसार के अनन्त पदार्थों को जानने की शक्ति है। अनन्त ही अनन्त को जान सकता है।

राग और द्वेष आदि कषाय के कारण निर्मल आत्मा मलिन बन जाती है। आत्मा में जो कुछ भी मलिनता है वह अपनी नहीं है बल्कि पर के संयोग से आई है। और जो वस्तु पर के संयोग से आती है वह कभी स्थायी नहीं रहती। अमल धवल वसन में जो मल आता है शरीर संयोग से आता है। धवल वस्त्र में जो मलिनता है वह उसकी अपनी नहीं है। वह पर की है इसीलिए उसे दूर भी किया जा सकता है। यदि मलिनता वस्त्र की अपनी होती तो हजार बार धोने से भी वह कभी दूर नहीं हो सकती थी। धवल वस्त्र को आप किसी भी रंग में रंग दें क्या वह रंग उसका अपना है? वह रंग उसका अपना रंग कदापि नहीं है। जैसे संयोग मिलते रहे वैसा ही उसका रंग बदलता रहा। अतः वस्त्र में जो मलिनता है अथवा रंग है वह उसका अपना नहीं है वह पर संयोग जन्य है। विजातीय तत्त्व का संयोग होने पर पदार्थ में जो परिवर्तन आता है जैन दर्शन की निश्चय दृष्टि और वेदान्त की परमार्थ दृष्टि उसे रूप में स्वीकार नहीं करती। जो भी कुछ पर है यदि उसे अपना मान लिया जाए तो फिर संसार में जीव और अजीव की व्यवस्था ही नहीं रहेगी। पर-संयोग-जन्य राग-द्वेष को यदि आत्मा का अपना स्वभाव मान लिया जाए तो करोड़ वर्षों की साधना से भी राग-द्वेष दूर नहीं किए जा सकते।

जैन-दर्शन के अनुसार आत्मा ज्ञानावरणादि कर्म से भिन्न है शरीर आदि नोकर्म से भिन्न है और कर्म-संयोगजन्य रागादि अध्यवसाय से भी भिन्न है। कर्म में मैं हूँ और नोकर्म में मैं हूँ इस प्रकार की बुद्धि तथा यह कर्म और नोकर्म मेरे हैं, इस प्रकार की बुद्धि मिथ्यादृष्टि है। यदि कर्म को आत्मा मान लिया जाए तो फिर आत्मा को भी कर्म मानना पड़ेगा। इस प्रकार जीवत्व में अजीवत्व आ जाएगा और अजीवत्व में जीवत्व चला जाएगा। इस दृष्टि से जैन-दर्शन का यह कथन यथार्थ है कि यह राग यह द्वेष यह मोह और यह अज्ञान न कभी मेरा था और न कभी मेरा होगा। आत्मा के अतिरिक्त संसार में अन्य जो भी कुछ है उसका परमाणु मात्र भी मेरा अपना नहीं है। अज्ञानी आत्मा यह समझती है कि मैं कर्म का कर्त्ता हूँ और मैं ही कर्म का भोक्ता हूँ। व्यवहारनय से यह कथन हो सकता है किन्तु निश्चय नय से आत्मा न कर्म का कर्ता है और न कर्म का भोक्ता है। कर्तृत्व और भोक्तृत्व आत्मा के धर्म नहीं हैं, क्योंकि परम शुद्धनय से आत्मा न कर्ता है न भोक्ता है वह तो एकमात्र ज्ञायक ज्ञायक स्वभाव है और ज्ञातामात्र है। ज्ञान आत्मा का अपना निज स्वभाव है। उसमें जो कुछ मलिनता आती है वह विजातीय तत्त्व के संयोग से ही आती है। विजातीय तत्त्व के संयोग के विलय हो जाने पर ज्ञान स्वच्छ निर्मल और पवित्र हो जाता है। सावरण ज्ञान मलिन होता है और निरावरण ज्ञान निर्मल और स्वच्छ होता है। ज्ञान की निर्मलता और स्वच्छता

तभी सम्भव है, जबकि राग और द्वेष के विकल्पो का आत्मा मे से सर्वथा अभाव हो जाए । निर्विकल्प और निर्द्वन्द्व स्थिति ही आत्मा का अपना सहज स्वभाव है । रागी आत्मा प्रिय वस्तु पर राग करती है और अप्रिय वस्तु पर द्वेष करती है, पर यथार्थ दृष्टिकोण से देखा जाए, तो पदार्थ अपने आप मे न प्रिय है, न अप्रिय है । हमारे मन की रागात्मक और द्वेषात्मक मनोवृत्ति ही किसी भी वस्तु को प्रिय और अप्रिय बनाती है । जब तक किसी भी प्रकार का विकल्प, जो कि पर-सयोग-जन्य है, आत्मा मे विद्यमान है, तब तक स्वरूप की उपलब्धि हो नहीं सकती है । ज्ञानात्मक भगवान् आत्मा को समझने के लिए निर्मल और स्वच्छ ज्ञान की आवश्यकता है । ज्ञान मे यदि निर्मलता का अभाव है, तो उससे वस्तु का यथार्थ बोध भी नही हो सकता । जैन-दर्शन की दृष्टि से ज्ञान और आत्मा भिन्न नही, अभिन्न ही हैं । ज्ञान से भिन्न आत्मा अन्य कुछ भी नही है, ज्ञान-गुण मे अन्य सब गुणो का समावेश हो जाता है ।

कहने का भाव यही है कि हमारे अशुभ विकल्प शुभ विकल्पो से लड़ें और इस प्रकार इन दोनो की लड़ाई मे आत्मा तटस्थ बन कर देखती रहे । जब दोनो ही खत्म हो जाएँगे तो आत्मा अपने निरजन निर्विकार शुद्ध स्वरूप मे आ जाएगी । मन, इन्द्रिय और शरीर के घेरे को तोड़कर जो अपना शुद्ध लक्षण है—ज्ञानमय स्वरूप है, उसमे सदा सर्वदा के लिए विराजमान हो जाएगी । तब वह इस ससार का दास नही, स्वामी रहेगी। और रहेगी चिन्मय प्रकाश-पुञ्ज ।



# ४

# तीर्थंकर

तीर्थङ्कर[1] जैन-साहित्य का एक मुख्य पारिभाषिक शब्द है। यह शब्द कितना पुराना है इसके लिए इतिहास के फेर मे पड़ने की जरूरत नही। आजकल का विकसित-से विकसित इतिहास भी इसका प्रारम्भ काल पा सकने मे असमर्थ है। और एक प्रकार से तो यह कहना चाहिए कि यह शब्द उपलब्ध इतिहास सामग्री से है भी बहुत दूर-परे की चीज।

जैन-धर्म के साथ उक्त शब्द का अभिन्न सम्बन्ध है। दोनो को दो अलग-अलग स्थानो मे विभक्त करना मानो दोनो के वास्तविक स्वरूप को ही विकृत कर देना है। जैनो की देखा-देखी यह शब्द अन्य पन्थो[1] मे भी कुछ-कुछ प्राचीन काल मे व्यवहृत हुआ है परन्तु वह सब नही के बराबर है। जैनो की तरह उनके यहाँ यह एक मात्र रूढ एव उनका अपना निजी शब्द बन कर नही रह सका।

## तीर्थङ्कर की परिभाषा

जैन धर्म मे यह शब्द किस अर्थ मे व्यवहृत हुआ है और इसका क्या महत्त्व है ? यह देख लेने की बात है। तीर्थङ्कर का शाब्दिक अर्थ होता है—तीर्थ का कर्ता अर्थात् बनाने वाला। तीर्थ शब्द का जैन-परिभाषा के अनुसार मुख्य अर्थ है—धर्म। ससार-समुद्र से आत्मा को तिराने वाला एकमात्र अहिंसा एव सत्य आदि धर्म ही है अत धर्म को तीर्थ कहना शब्दशास्त्र की दृष्टि से उपयुक्त ही है। तीर्थङ्कर अपने समय मे ससार-सागर से पार करने वाले धर्म-तीर्थ की स्थापना करते है अत वे तीर्थङ्कर कहलाते है। धर्म के आचरण करने वाले साधु साध्वी श्रावक-गृहस्थ पुरुष और श्राविका-गृहस्थस्त्रीरूप चतुर्विधसंघ को भी गौण दृष्टि से तीर्थ कहा जाता है। अत चतुर्विध धर्म संघ की स्थापना करने वाले महापुरुषो को भी तीर्थङ्कर कहते हैं।

जैन धर्म की मान्यता है कि जब-जब ससार मे अत्याचार का राज्य होता है प्रजा दुराचारो से उत्पीडित हो जाती है लोगो मे धार्मिक भावना क्षीण होकर पाप भावना जोर

१ देखिए, बौद्ध साहित्य का लकावतार सूत्र।

पकड लेती है, तब-तब ससार मे तीर्थङ्करो का अवतरण होता है। और ससार की मोह-माया का परित्याग कर, त्याग और वैराग्य की अखड साधना मे रम कर, अनेकानेक भयकर कष्ट उठाकर, पहले स्वय सत्य की पूर्ण ज्योति का दर्शन करते है—जैन-परिभाषा के अनुसार केवल ज्ञान प्राप्त करते हैं, और फिर मानव-ससार को धर्मोपदेश देकर उसे असत्य-प्रपच के चगुल से छुड़ाते हैं, सत्य के पथ पर लगाते हैं और ससार मे पूर्ण सुख-शान्ति का आध्यात्मिक साम्राज्य स्थापित करते है।

तीर्थङ्करो के शासन काल मे प्राय प्रत्येक भव्य स्त्री-पुरुष अपने आप को पहचान लेता है, और 'स्वय सुख पूर्वक जीना, दूसरो को सुख पूर्वक जीने देना तथा दूसरो को सुख पूर्वक जीते रहने के लिए अपने सुखो की कुछ भी परवाह न करके अधिक-से-अधिक सहायता देना'—उक्त महान् सिद्धान्त को अपने जीवन मे उतार लेता है। अस्तु तीर्थङ्कर वह है, जो ससार को सच्चे धर्म का उपदेश देता है, आध्यात्मिक तथा नैतिक पतन की ओर ले जाने, पापाचारो से बचाता है, ससार को भौतिक सुखो की लालसा से हटाकर आध्यात्म-सुखो का प्रेमी बनाता है, और बनाता है नरक-स्वरूप उन्मत्त एव विक्षिप्त ससार को सत्य शिव सुन्दर का स्वर्ग।

अरिहन्त भगवान् तीर्थङ्कर कहलाते हैं। तीर्थङ्कर का अर्थ है—तीर्थ का निर्माता जिसके द्वारा ससाररूप मोहमाया का महानद सुविधा के साथ तिरा जाए, वह धर्म, तीर्थ कहलाता है। सस्कृत भाषा मे घाट के लिए 'तीर्थ' शब्द प्रयुक्त होता है। अत मे घाट के बनाने वाले तैराक, लोक मे तीर्थङ्कर कहलाते हैं। हमारे तीर्थङ्कर भगवान् भी इसी प्रकार घाट के निर्माता थे, अत तीर्थङ्कर कहलाते थे। आप जानते है, यह ससाररूपी नदी कितनी भयकर है? क्रोध, मान, माया, लोभ आदि के हजारो विकाररूप मगरमच्छ, भँवर और गर्त हैं इसमे, जिन्हे पार करना सहज नही है। साधारण साधक इन विकारो के भँवर मे फँस जाते हैं, और डूब जाते हैं। परन्तु तीर्थङ्कर देवो ने सर्व-साधारण साधको की सुविधा के लिए धर्म का घाट बना दिया है, सदाचाररूपी विधि-विधानो की एक निश्चित योजना तैयार करदी है, जिससे कोई साधक सुविधा के साथ इस भीषण नदी को पार कर सकता है।

तीर्थ का अर्थ पुल भी है। बिना पुल के नदी से पार होना बड़े-से-बड़े बलवान् के लिए भी अशक्य है, परन्तु पुल बन जाने पर साधारण दुर्बल, रोगी यात्री भी बड़े आनन्द से पार हो सकता है। और तो क्या, नन्ही-सी चींटी भी इधर से उधर पार हो सकती है। हमारे तीर्थङ्कर वस्तुत ससार की नदी को पार करने के लिए धर्म का तीर्थ बना गए है, पुल बना गए है, साधु, साध्वी, श्रावक और श्राविका-रूप चतुर्विध सघ की धर्म-साधना, ससार-सागर से पार होने के लिए पुल है। अपने सामर्थ्य के अनुसार इनमे से किसी भी पुल पर चढिए, किसी भी धर्म-साधना को अपनाइए, आप उस पार हो जायेंगे।

आप प्रश्न कर सकते हैं कि इस प्रकार धर्म तीर्थ की स्थापना करने वाले तो भारतवर्ष मे सर्वप्रथम श्रीऋषभदेव भगवान् [illegible] थे, अत वे ही तीर्थङ्कर कहलाने चाहिए। दूसरे तीर्थं ङ्करो को तीर्थङ्कर क्यो कहा जाता है? उत्तर मे निवेदन है कि प्रत्येक तीर्थङ्कर अपने युग मे प्रचलित धर्म-परम्परा मे समयानुसार परिवर्तन करता है, अत नये तीर्थ का निर्माण करता है। पुराने घाट जब खराब हो जाते हैं, तब नया घाट ढूँढा जाता है न?

इसी प्रकार पुराने धार्मिक विधानो मे विकृति आ जाने के बाद नए तीर्थङ्कर ससार के समक्ष नए धार्मिक विधानो की योजना उपस्थित करते है। धर्म का मूल प्राण नही होता, केवल क्रियाकाण्ड रूप-शरीर बदल देते है। जैन समाज प्रारम्भ से केवल धर्म की मूल भावनाओ पर विश्वास करता आया है न कि पुराने शब्दो और पुरानी पद्धतियो पर। जन तीर्थङ्करो का शासन भेद उदाहरण के लिए भगवान् पार्श्वनाथ और भगवान् महावीर का शासन भेद मेरी उपर्युक्त मान्यता के लिए ज्वलन्त प्रमाण है।

**अष्टादश दोष**

जैन धर्म मे मानव जीवन की दुर्बलता के अर्थात मनुष्य की अपूर्णता के सूचक निम्नोक्त अठारह दोष माने गये हैं—

१ मिथ्यात्व=असत्य विश्वास।
२ अज्ञान।
३ क्रोध।
४ मान।
५ माया=कपट।
६ लोभ।
७ रति=मन पसन्द वस्तु के मिलने पर हर्ष।
८ अरति=अमनोज्ञ वस्तु के मिलने पर खेद।
९ निद्रा।
१ शोक।
११ अलीक=झूठ।
१२ चौर्य=चोरी।
१३ मत्सर=डाह।
१४ भय।
१५ हिंसा।
१६ राग=आसक्ति।
१७ क्रीडा=खेल-तमाशा नाच रग।
१८ हास्य=हसी-मजाक।

जबतक मनुष्य इन अठारह दोषो से सर्वथा मुक्त नही होता तबतक वह आध्यात्मिक शुद्धि के पूर्ण विकास के पद पर नही पहुँच सकता। ज्यो ही वह अठारह दोषो से मुक्त होता त्यो ही आत्मशुद्धि के महान् ऊचे शिखर पर पहुँच जाता है और केवल-ज्ञान एव केवल-दर्शन के द्वारा समस्त विश्व का ज्ञाता-द्रष्टा बन जाता है। तीर्थङ्कर भगवान् उक्त अठारह दोषो से सर्वथा रहित होते हैं। एक भी दोष उनके जीवन मे नही रहता।

**तीर्थङ्कर ईश्वरीय अवतार नही**

जैन तीर्थङ्करो के सम्बन्ध मे कुछ लोग बहुत भ्रान्त धारणाएं रखते हैं। उनका कहना है कि जन अपने तीर्थङ्करो को ईश्वर का अवतार मानते हैं। मैं उन बन्धुओ से कहूँगा कि वे भूल मे है। जैन धर्म ईश्वरवादी नही है। वह ससार के कर्ता धर्ता और सहर्ता

किसी एक ईश्वर को नही मानता । उसकी यह मान्यता नही है कि हजारो भुजाओं वाला, दुष्टो का नाश करने वाला, भक्तो का पालन करने वाला, सर्वथा परोक्ष कोई एक ईश्वर है, और वह यथा समय त्रस्त ससार पर दयाभाव लाकर गो-लोक, सत्य-लोक या बैकुण्ठ धाम आदि से दौडकर ससार मे आता है, किसी के यहाँ जन्म लेता है और फिर लीला दिखाकर वापस लौट जाता है । अथवा जहाँ कही भी है, वही से बैठा हुआ ससार-घटिका की सूई फेर देता है और मनचाहा बजा देता है ।

जैन-धर्म मे मनुष्य से बढकर और कोई दूसरा महान् प्राणी नही है । जैन शास्त्रो मे आप जहाँ कही भी देखेंगे, मनुष्यो को सम्बोधन करते हुए 'देवाणुप्पिय' शब्द का प्रयोग पायेंगे । उक्त सम्बोधन का यह भावार्थ है कि 'देव-ससार' भी मनुष्य के आगे तुच्छ है । वह भी मनुष्य के प्रति प्रेम, श्रद्धा एव आदर का भाव रखता है । मनुष्य असीम तथा अनन्त शक्तियो का भडार है । वह दूसरे शब्दो मे स्वयसिद्ध ईश्वर है, परन्तु ससार की मोह-माया के कारण कर्म-मल से आच्छादित है, अत बादलो से ढँका हुआ सूर्य है, जो सम्यक् रूप से अपना प्रकाश नही प्रसारित कर सकता ।

परन्तु ज्यो ही वह होश मे आता है, अपने वास्तविक स्वरूप को पहचानता है, दुर्गुणो को त्यागकर सद्गुणो को अपनाता है, तो धीरे-धीरे निर्मल, शुद्ध एव स्वच्छ होता चला जाता है, एक दिन जगमगाती हुई अनत शक्तियो का प्रकाश प्राप्त कर मानवता ▪ पूर्ण विकास की कोटि पर पहुँच जाता है और सर्वज्ञ, सर्वदर्शी, ईश्वर, परमात्मा, शुद्ध, बुद्ध बन जाता है । तदनन्तर जीवन्मुक्त दशा मे ससार को सत्य का प्रकाश देता है और अन्त मे निर्वाण पाकर मोक्ष-दशा मे सदा काल के लिए अजर अमर अविनाशी—जैन-परिभाषा मे सिद्ध हो जाता है ।

अस्तु, तीर्थङ्कर भी मनुष्य ही होते हैं । वे कोई अजीब दैवी सृष्टि के प्राणी, ईश्वर, अवतार या ईश्वर के अश जैसे कुछ नही होते । एकदिन वे भी हमारी तुम्हारी तरह ही वासनाओ के गुलाम थे, पाप-मल से लिप्त थे, ससार के दु ख, शोक, आधि-व्याधि से सत्रस्त थे । सत्य क्या है, असत्य क्या है—यह उन्हे कुछ भी पता नही था । इन्द्रिय-सुख ही एकमात्र ध्येय था, उसी की कल्पना के पीछे अनादिकाल से नाना प्रकार के क्लेश उठाते, जन्म-मरण के झझावात मे चक्कर खाते घूम रहे थे । परन्तु अपूर्व पुण्योदय से सत्पुरुषो का सग मिला, चैतन्य और जड का भेद समझा, भौतिक एव आध्यात्मिक सुख का महान् अन्तर ध्यान मे आया, फलत ससार की वासनाओ से मुँह मोड कर सत्य-पथ के पथिक बन गए । आत्मसयम की साधना मे पहले से अनेक जन्मो से ही आगे बढते गए और अन्त मे एक दिन वह आया कि आत्म-स्वरूप की पूर्ण उपलब्धि उन्हे हो गई । ज्ञान की ज्योति जगमगाई और वे तीर्थङ्कर के रूप मे प्रकट हो गए । उस जन्म मे भी यह नही कि किसी राजा-महाराजा के यहाँ जन्म लिया और वयस्क होने पर भोग-विलास करते हुए ही तीर्थङ्कर हो गए । उन्हे भी राज्य-वैभव छोडना होता है, पूर्ण अहिंसा, पूर्ण सत्य, पूर्ण अस्तेय, पूर्ण ब्रह्मचर्य और पूर्ण अपरिग्रह की साधना मे निरन्तर जुटा रहना होता है, पूर्ण विरक्त मुनि बनकर एकान्त-निर्जन स्थानो मे आत्ममनन करना होता है । अनेक प्रकार के आधिभौतिक, आधिदैविक एव आध्यात्मिक दु खो को पूर्ण शान्ति के साथ सहन कर प्राणापहारी शत्रु पर भी अन्तर्हृदय से दयामृत का शीतल झरना बहाना होता है, तब कही पाप-मल से मुक्ति होने पर केवल ज्ञान और केवल-दर्शन की प्राप्ति के द्वारा तीर्थङ्कर पद प्राप्त होता है ।

### तीर्थङ्कर का पुनरागमन नही

बहुत से स्थानो मे जैनेतर बन्धुओ द्वारा यह शंका सामने आती है कि जैनो मे २४ ईश्वर या देव हैं जो प्रत्येक काल-चक्र मे बारी-बारी से जन्म लेते हैं और धर्मोपदेश देकर पुन अन्तर्धान हो जाते है। इस शंका का समाधान कुछ तो पहले ही कर दिया गया है। फिर भी स्पष्ट शब्दो मे यह बात बतला देना चाहता हूँ कि—जैन धर्म मे ऐसा अवतार वाद नही माना गया है। प्रथम तो अवतार शब्द ही जैन-परिभाषा का नही है। यह एक वैष्णव परम्परा का शब्द है जो उसकी मान्यता के अनुसार विष्णु के बार-बार जन्म लेने के रूप मे राम कृष्ण आदि सत्पुरुषो के लिए आया है। आगे चलकर यह मात्र महापुरुष का द्योतक रह गया और इसी कारण आजकल के जैन-बन्धु भी किसी के पूछने पर झटपट अपने यहाँ २४ अवतार बता देते हैं और तीर्थंङ्करो को अवतार कह देते हैं। परन्तु इसके पीछे किसी एक व्यक्ति के द्वारा बार-बार जन्म लेने की भ्रान्ति भी चली आई है, जिसको लेकर अबोध जनता मे यह विश्वास फल गया है कि २४ तीर्थङ्करो की मूल सख्या एक शक्तिविशेष के रूप मे निश्चित है और वही महाशक्ति प्रत्येक काल-चक्र मे बार-बार जन्म लेती है ससार का उद्धार करती है और फिर अपने स्थान मे जाकर विराजमान हो जाती है।

जैन धर्म मे मोक्ष प्राप्त करने के बाद ससार मे पुनरागमन नही माना जाता। विश्व का प्रत्येक नियम कार्य-कारण के रूप मे सम्बद्ध है। बिना कारण के कभी कार्य नही हो सकता। बीज होगा तभी अकुर हो सकता है शाखा होगा तभी वृक्ष बन सकता है। आवागमन का जन्म-मरण पाने का कारण कर्म है और वह मोक्ष अवस्था मे नही रहता। अत कोई भी विचारशील सज्जन समझ सकता है कि—जो आत्मा कर्म मल से मुक्त होकर मोक्ष पा चुकी वह फिर संसार मे कैसे आ सकती है? बीज तभी उत्पन्न हो सकता है, जब तक कि वह भुना नही है निर्जीव नही हुआ है। जब बीज एक बार भुन गया तो फिर कभी भी उससे अकुर उत्पन्न नही हो सकता। जन्म मरण के अकुर का बीज कर्म है। जब उसे तपश्चरण आदि धर्म क्रियाओ से जला दिया तो फिर जन्म-मरण का अकुर कैसे फूटेगा? आचार्य उमास्वाति ने अपने तत्त्वार्थ भाष्य मे इस सम्बन्ध मे क्या ही अच्छा कहा है—

दग्धे बीजे यथाऽत्यन्त
प्रादुर्भवति ऽ नांकुर ।
कर्म बीजे तथा दग्धे
न रोहति भवांकुर ॥

बहुत दूर चला आया हूँ परन्तु विषय को स्पष्ट करने के लिए इतना विस्तार के साथ लिखना आवश्यक भी था। अब आप अच्छी तरह समझ गए होगे कि जैन तीर्थङ्कर मुक्त हो जाते हैं फलत वे ससार मे दुबारा नही आते। अस्तु प्रत्येक कालचक्र मे जो २४ तीर्थङ्कर होते हैं वे सब पृथक्-पृथक आत्मा होते हैं एक नही।

### तीर्थङ्करों एव अन्य मुक्तात्माओं में अन्तर

अब एक और गम्भीर प्रश्न है, जो प्राय हमारे सामने आया करता है। कुछ लोग कहते हैं कि—जैन अपने २४ तीर्थङ्करो का ही मुक्त होना मानते हैं और कोई इनके

यहाँ मुक्त नही होते ।' यह बिल्कुल ही भ्रान्त धारणा है। इसमे सत्य का कुछ भी अश नही है।

तीर्थङ्करो के अतिरिक्त अन्य आत्माएँ भी मुक्त होती है। जैन-धर्म किसी एक व्यक्ति, जाति या समाज के अधिकार मे ही मुक्ति का ठेका नही रखता। उसकी उदार दृष्टि मे तो हर कोई मनुष्य, चाहे वह किसी भी देश, जाति, समाज या धर्म का क्यो न हो, जो अपने आप को बुराइयो से बचाता है, आत्मा को अहिंसा, क्षमा, सत्य, शील आदि सद्गुणो से पवित्र बनाता है, वह अनन्त ज्ञान का प्रकाश प्राप्त करके मुक्त हो सकता है।

तीर्थङ्करो की तथा और अन्य मुक्त होने वाले महान् आत्माओ की आतरिक शक्तियो मे कोई भेद नही है। केवल-ज्ञान, केवल-दर्शन आदि आत्मिक शक्तियाँ सभी मुक्त होने वालो मे समान होती है। जो कुछ भेद है, वह धर्म-प्रचार की मौलिक दृष्टि का और अन्य योग-सम्बन्धी अद्भुत शक्तियो का है। तीर्थङ्कर महान् धर्म-प्रचारक होते है, वे अपने अद्वितीय तेजोबल से अज्ञान एव अन्धविश्वासो का अन्धकार छिन्न-भिन्न कर देते है, और एक प्रकार से जीर्ण-शीर्ण, गले-सडे मानव-ससार की काया-पलट कर डालते है। उनकी योग-सम्बन्धी शक्तियाँ अर्थात् सिद्धियाँ भी बडी ही अद्भुत होती है। उनका शरीर पूर्ण स्वस्थ एव निर्मल रहता है, मुख के श्वास-उच्छ्वास सुगन्धित होते है। वैरानुबद्धविरोधी प्राणी भी उपदेश श्रवण कर शान्त हो जाते है। उनकी उपस्थिति मे दुर्भिक्ष एव अतिवृष्टि आदि उपद्रव नही होते, महामारी भी नही होती। उनके प्रभाव से रोग-ग्रस्त प्राणियो के रोग भी दूर हो जाते है। उनकी भाषा मे वह चमत्कार होता है कि—क्या आर्य और क्या अनार्य मनुष्य, क्या पशु-पक्षी, सभी उनकी दिव्य वाणी का भावार्थ समझ लेते है। इस प्रकार अनेक लोकोपकारी सिद्धियो के स्वामी तीर्थङ्कर होते है, जबकि दूसरे मुक्त होने वाली आत्मा ऐसी नही होती। अर्थात् न तो वे तीर्थङ्कर जैसे महान् धर्म-प्रचारक ही होती है, और न इतनी अलौकिक योग-सिद्धियो के स्वामी हो। साधारण मुक्त जीव अपना अन्तिम विकास-लक्ष्य अवश्य प्राप्त कर लेते है, परन्तु जनता पर अपना चिरस्थायी एव अक्षुण्ण आध्यात्मिक प्रभुत्व नही जमा पाते। यही एक विशेषता है, जो तीर्थङ्कर और मुक्त आत्माओ मे भेद करती है।

प्रस्तुत विषय के साथ यह स्पष्ट कर देना आवश्यक है कि उपरिवर्णित यह भेद मात्र जीवन्मुक्त-दशा मे अर्थात् देहधारी अवस्था मे ही है। मोक्ष प्राप्ति के बाद कोई भी भेदभाव नही रहता। वहाँ तीर्थंकर और अन्य मुक्त आत्मा, सभी एक ही स्वरूप मे रहते है। क्योकि जबतक जीवात्मा जीवन्मुक्त दशा मे रहती है, तबतक तो प्रारब्ध-कर्म का भोग बाकी ही रहता है, अत उसके कारण जीवन मे भेद रहता है। परन्तु देह-मुक्त दशा होने पर मोक्ष मे तो कोई भी कर्म अवशिष्ट नही रहता, फलत कर्म-जन्य भेद-भाव भी नही रहता।

## अध्यात्म के आख्याता चौबीस तीर्थङ्कर

वर्तमान काल-प्रवाह में चौबीस तीर्थंङ्कर [illegible] हैं। प्राचीन धर्म-ग्रन्थो में चौबीसो ही तीर्थङ्करो का विस्तृत जीवन-चरित्र मिलता है। परन्तु यहाँ विस्तार मे न जाकर सक्षेप मे ही चौबीस तीर्थङ्करो का परिचय प्रस्तुत है।

१ ऋषभदेव •

भगवान् ऋषभदेव सर्वप्रथम तीर्थङ्कर थे। उनका जन्म युगलियो के युग मे हुआ था,

